## இப்பதிப்பில் மேற்கோளாக எடுத்துக் காட்டிய நூற்பெயர்கள் முதலியவற்றின் முதற்குறிப்பகராதி

அகநா - அகநானூறு
அரிச்சந்திர - அரிச்சந்திர புராணம்
அருணைக் - அருணைக்கலம் - பகம்
அரும்பத - அரும்பதவுரை
அறநெறிச் - அறநெறிச்சாரம்
இ. வி - இலக்கணவிளக்கம்
இனியவை - இனியவை நாற்பது
கந்த - கந்தபுராணம்
கம்ப - கம்பராமாயணம்
கலிங்கத் - கலிங்கத்துப்பரணி
கலி - கலித்தொகை
காசிக் - காசிக்கலம்பகம்
குறள் - திருக்குறள்
சிதம்பரச் - சிதம்பரச்செய்யுட் கோவை
சிதம்பரமும் - சிதம்பரமும் மணிக்கோவை
சிலப் - சிலப்பதிகாரம்
சிறுபஞ்ச - சிறுபஞ்சமூலம்
சீகாழிப் - சீகாழிப்புராணம்
சீவக - சீவகசிந்தாமணி
சூ - சூத்திரம்
தமிழ்விடு - தமிழ்விடு தூது
தாயுமானவர் - தாயுமானவர் பாடல்
திருச்சிற் - திருச்சிற்றம் பலக் கோவையார்
திருவா - திருவாசகம்
திருவிளை - திருவிளையாடற் புராணம்
தொல் - தொல்காப்பியம்
ந - நச்சினர்க்கினியருரை
நாலடி - நாலடியார்
பதிற் - பதிற்றுப்பத்து
பரிமேல் - பரிமேலழகருரை
பழமொழி - பழமொழிநானூறு
பால - பாலகாண்டம்
பி - ம் - பிரதிபேதம்
பிரபு - பிரபுலிங்கலீலை
புறநா - புறநானூறு
பு - வெ - புறப்பொருள் வெண்பா மாலை
பெரிய - பெரியபுராணம்
பெரியதிரு - பெரியதிருமொழி
பெருங் - பெருங்கதை
பொருந - பொருநராற்றுப்படை
மணி - மணிமேகலை
மீனாட்சி. பிள்ளை - மீனாட்சி யம்மை பிள்ளைத்தமிழ்
முத் - முத்தொள்ளாயிரம்
முதுமொழிக் - முதுமொழிக் காஞ்சி
முருகு - திருமுருகாற்றுப்படை

## செய்யுண் முதற்குறிப்பகராதி

(எண் - செய்யுளெண்)

काशी-मठ के प्रकाशन

# नीति-मार्ग-प्रकाश

( अँगरेजी और हिन्दी अनुवाद सहित )

श्रीमान् शीलश्री काशीवासी अरुळनन्दी तंबिरान स्वामीजी,
काशी मठ, तिरुपनन्दाळ, तंजोर जिला
कुमारस्वामी मठ, केदारघाट, बनारस

के आदेशानुसार
प्रकाशित

१९५०

Kashimutt Publications

# Neethinerivilakkam

(WITH ENGLISH & HINDI TRANSLATIONS)

*Published*
ACCORDING TO THE ORDERS OF
HIS HOLINESS SEE-LA-SRI KASIVASI
ARULNANDI TAMBIRAN SWAMIGAL AVL.,
KASHIMUTT, TIRUPANANDAL, TANJORE DT.,
KUMARASAMY MUTT, KEDARGHAT, BANARAS.

1950.

# भूमिका

स्वामी कुमरगुरुपरर भारतवर्ष के उन ऋषियों में से एक हैं जिनका संदेश केवल उन्हीं के समय या देश के लिए अभिप्रेत नहीं है किन्तु सब समयों के लिये और समग्र मानव-जाति के लिये अभिप्रेत है। उनका "नीति-नेरि-विळक्कम्" जिसको हम अंग्रेजी और हिन्दी भाषा में अनुवाद करा-कर उपस्थित कर रहे हैं, वह आचरण विषय का एक अमूल्य रत्न है। उनकी यह कृति तामिल भाषा की आचरण-विषयक अनेक कृतियों के मध्य में अपूर्व स्थान रखती है। इसकी रचना में महान् कवि तिरुवल्लुवर के 'कुरल' नामक नीति-ग्रन्थ से प्रेरणा ली गई है। इसकी अपूर्वता इस अर्थ में है कि इसमें नैतिक विचारों की गंभीरता का प्रतिपादन, सुन्दर कविता के साथ किया गया है और नैतिक उद्देश्य की सत्यता के साथ-साथ धार्मिक पुट भी दिया गया है।

स्वामी कुमरगुरुपरर का समय १९वीं शताब्दी का अन्तिम अर्ध-भाग है और परंपरा के अनुसार आप महाकवि तुलसीदास के सम-समयवर्ती प्रतीत होते हैं। परंपरा से हमें यह भी विदित है कि आप पवित्र वनारस नगर में हिन्दी-भाषा के द्वारा "कम्बरामायणम्"का व्याख्यान करते थे। इस व्याख्यान में महाकवि भक्त तुलसीदास भी समय-समय पर उपस्थित रहते थे। तुलसीदास की रामायण तथा "कम्बरामायणम्" क तुलनात्मक अध्ययन से दोनों के अन्दर समानता के विचार के लिये अत्यधिक क्षेत्र है।

स्वामी कुमरगुरुपरर के जीवन-चरित्र के सम्बन्ध म निम्नलिखित उल्लेख सम-सामयिक ग्रन्थों में मिलते हैं,

जिन पर अनेक कारणों की दृष्टि से विश्वास किया जा सकता है। स्वामी जी का जन्म श्री वैकुण्ठवास में मूक बालक के रूप में हुआ था किन्तु सेन्दिलन्दवन की असीम कृपा से पाचवीं वर्ष में उनको वाक्शक्ति का आशीर्वाद मिला। पश्चात् उन्होंने "कन्दरकलिवेण्व" की रचना की। (इसका हिन्दी और अंग्रेजी अनुवाद जनता के लाभ के लिये मुद्रित किया जा चुका है) मदुरा में देवी मीनाक्षी ने स्वयं उनके भक्तिपूर्ण स्तोत्रों से प्रसन्न होकर मोतियों के हार से उनके गले को सुशोभित किया। एक समय मदुरा में ही तिरुमलै नायकन, जो मदुरा के नायक राजाओं में सर्वोत्कृष्ट था, की प्रार्थना करने पर उन्होंने यह 'नीति-नेरि-विळक्कम्' बनाया जिससे कि 'कुरल' का पठन-पाठन सुलभ हो जाय। वर्तमान कालीन विद्वानों का यह अभिमत है कि इस ग्रन्थ का निर्माण उन्होंने उस समय किया होगा, जब वे चिदम्बरम् में रहते थे। ग्रन्थ के आदि में चिदम्बरम् के नटराज की स्तुति इस विचार की पुष्टि में प्रबल प्रमाण प्रतीत होता है।

पश्चात् उन्होंने श्री मासिलामणी देशिक के हाथों द्वारा दीक्षा ग्रहण की और अपने दीक्षा गुरु के प्रसंशार्थ 'पंडार-मुम्मणिक्कोवै' की रचना की। उन्होंने चिदम्बरम् और तिरुवारूर की यात्रा की और वहाँ 'मुम्मणिक्कोवै' तथा 'नान्मणि-माले' का गान किया। अनन्तर आप काशी पधारे और वहाँ 'सकल-कला-वल्ली-मालै' (इसका हिन्दी अनुवाद काशी मठ, तिरुपणन्दाळ ने गत वर्ष प्रकाशित किया है) और 'काशी कलम्बकम्' की रचना की। उत्तर भारत में आपके अनेक-कार्य विशेष ऐतिहासिक महत्त्व रखते हैं। आपने महान् मुग़ल शाहन्शाह औरंगजेब की पुत्री जेबुनिस्सा के द्वारा आयोजित देहली के धार्मिक समारोह में भाग लेकर सांस्कृतिक राजदूत का कार्य किया था। आपने वास्तविक शेर पर सवारी

करते हुए बादशाह से मुलाकात की, जिससे बादशाह के हृदय पर उनके तपोबल का बड़ा प्रभाव पड़ा और उसने उनके सब प्रकार के कार्यों में अत्यन्त सहायता की। स्वामी जी के रचनात्मक कार्यों में, गंगा के तट पर काशी में केदारनाथ के मंदिर का निर्माण और उसी के समीप एक सत्र की स्थापना भी सम्मिलित हैं जो आज तक उनकी कीर्ति के स्तम्भ के रूप में अवस्थित है।

'नीतिनेरि विळक्कम्' के अंगरेजी में अनेक अनुवाद प्रकाशित किये जा चुके हैं। उनमें से हम यहाँ एक अनुवाद एच० स्टोकेश का प्रकाशित कर रहे हैं। यह अनुवाद किसी अंश में सुन्दर है तथापि इसमें कुछ अशुद्धियाँ अवश्य हैं जिनका होना, किसी विदेशी मनुष्य के, उस ग्रन्थ के पूर्ण अर्थ को उस भाषा में न समझने के कारण, स्वाभाविक है। इसके साथ हम प्रो० बी० डी० जैन एम० ए० एल-एल० बी० का हिन्दी अनुवाद भी प्रकाशित कर रहे हैं। प्रो० जैन के तामिल भाषा के ग्रन्थों के अन्य कई अनुवादों से जनता सुपरिचित है। आपने उक्त ग्रन्थ के स्पष्ट भाव को हिन्दी-अनुवाद में लाने का पूर्ण प्रयत्न किया है।

महान् पवित्रात्मा शील श्री अरुळन्दी तम्बिरान स्वामिगळ, काशी मठ तिरुपनन्ताल, जो भारतीय परंपरा के महान् तपस्वी कुमरगुरुपरर के परंपरा के महान् ऋषि हैं, ने इस प्रकार के अनेक पुण्य-कार्य करके आध्यात्मिक जगत् के मनुष्यों को अत्यन्त कृतज्ञ बनाया है। स्वामी जी के सतत वृद्धिशील दान जो आपने सांस्कृतिक कार्यों के लिये भिन्न-भिन्न स्थानों पर दिये हैं, उनकी संख्या आज तक लगभग **पन्द्रह लाख (रु० १५०००००)** से अधिक है। श्रीवैकुंड, जो स्वामी कुमरगुरुपरर का जन्म स्थान है, तिरुचेन्दुर, मदुरा, चिदम्बरम् तथा अन्य स्थान, जहाँ स्वामी जी

को ईश्वरीय कृपा का आशीर्वाद मिला, शीकाली, कांची, तिरुवारूर, तिरुवैआर इत्यादि स्थान जहाँ शैव सिद्धान्त के महान् संस्थापकों ने ईश्वरीय अन्तर्दर्शन किया—ये वे स्थान हैं जहाँ स्वामी जी ने चिरस्थायी दान देकर पुण्य कार्य किये हैं। अनामलै, बनारस, मैसूर, तिरुवन्द्रम, कलकत्ता, देहली, अलाहाबाद लखनऊ, आगरा और अलीगढ़ आदि विश्व-विद्यालयों में आपने दान देकर या चेअर स्थापित कर जनता को लाभ पहुंचाया है।

इस प्रकार के अनुवादों को प्रकाशित करने में स्वामी जी का उद्देश्य केवल यही है कि जो मनुष्य तामिल भाषा से अनभिज्ञ हैं, वे इस भाषा की सुन्दर-सुन्दर रचनाओं का ज्ञान प्राप्त करके तामिल भाषा के महान् लेखकों के प्रति अपनी प्रशंसात्मक कृतज्ञता को प्रकाशित करें। इसके अतिरिक्त उन्हें यह भी ज्ञान हो जाय कि तामिल भाषा के विद्वानों और ऋषियों ने सूत्रों के रूप में कैसी-कैसी अद्भुत रचनाएं बनाकर जगत् का कल्याण किया है।

स्वामी जी के इन सब पुण्य कार्यों का बदला जनता केवल एक रूप में दे सकती है—वह यह है कि वह इन सब पुण्य कार्यों का लाभ उठावे और आत्मिक उन्नति और प्रकाश को प्राप्त होवे।

काशी मठ, तिरुपनन्ताल,

१९५०

# PREFACE

Saint Kumaraguruparar is one of those seers whose message is intended not merely for their own age or clime but for all time and, for all mankind. His "Neethineri Vilakkam" which is presented here in English, Hindi and Tamil garbs is an ethical treatise of an invaluable kind. This work stands out as unique among the plethora of ethical literature in Tamil and it has as its source of inspiration the celebrated *Kural* of Tiruvalluvar. Its uniqueness consists in combining poetry with the profundity of moral purpose.

Saint Kumaraguruparar belongs to the latter half of the seventeenth century and tradition holds him to be a contemporary of the great Tulsidas. Tradition also says that he used to expound Kambaramayanam in Hindi in the holy City of Banaras, and that Tulasidas was among those who were present on such occasions. A comparative study of Tulsidas' Ramayana and the Kambaramayana will reveal similarities confirming this suggestion.

The following is the account of the life of Saint Kumaraguruparar as is given in contemporary records, reliable for obvious reasons. The Saint was born in Srivaikuntam as a dumb child, acquired the power of speech

in his fifth year by the grace of Senthilandavan and composed 'Kandar Kali Venba' whose Hindi and English Versions are already made available to the public. In Madura the Goddess Meenakshi herself ornamented him with a pearl necklace in appreciation of his inspired Songs in her praise. In Madura at the request of Tirmualainaik, the greatest of the Naik Kings of Madura he composed this 'Neethineri Vilakkam' with a view to simplify the teaching of Kural. Modern Scholars are of opinion that this work should have been composed by him when he was at Chidambaram. The invocation to Chidambaram Nataraja at the beginning of this work is an evidence in their favour. To return to his life, he then received initiation in the hands of Sri Masilamani Desika and composed Pandara mummanikkovai in praise of his preceptor. He visited Chidambaram and Tiruvarur and sang Mummanikkovai and Nanmanimalai. Afterwards he visited Banaras and wrote Sakalakalavalli Malai (the Hindi rendering of which, also is published by the Kasi Mutt, Tirupanandal) and Kasi Kalambakam. His activities in North India are a matter of great historical interest. He played the role of a cultural ambassador by partaking in a religious conference at Delhi, convened by Zebunnissa, the daugher of the Mughal Emperor Aurangazeb. Riding on a real lion he interviewed the Padusa who, very much impressed by the great Powers of the Saint helped him

in all his activities. The Saint's constructive work in Banaras includes the renovation of Kedar Mandir on the Bank of the Ganges and the founding of a great charitable institution in its vicinity, which is a living monument to this day.

There are many english translations of 'Neethi Nerivilakkam' and the one herein published is by H. Stokes. This translation is good and fairly accurate, though it is not wholly free from the short comings of a foreigner comprehending the full meaning of the text. The Hindi translation subjoined to the English version is by Mr. B. D. Jain, M.A., LL. B., who is already known to the public by his other Hindi translations of Tamil classics.

His Holiness See-la-sri Kasivasi Arulnandi Tambiran Swamigal Avergal of Sri Kasi Mutt, Tirupanandal who belongs to the galaxy of seers coming in the line of Saint Kumaraguruparar has laid the spiritual world under a very deep debt of gratitude by this and similar undertakings. The ever-growing endowments, by His Holiness, which are being made mainly for the sake of cultural advancement have totalled more than **fifteen lakhs (1500000)** of rupees to this day. Srivaikunta, the birth place of the Saint Kumaraguruparar, Tiruchendur, Madura, Chidambaram and other places where the Saint had the Blessings of Divine Grace, the holy places of Seekazhi,

Kanchi, Tiruvarur, Tiruvaiar etc. where the great founders of Saiva religion experienced Divine Immanence, these are among the many places which have received the benefits of permanent endowments made by him. The Universities of Annamali, Banaras, Mysore, Tiruvandrum, Calcutta, Delhi, Allahabad, Lucknow. Agra and Aligarh have also benefitted by his different endowments.

His Holiness' object in publishing such translations is that those in the wide world not conversant with the Tamil Language, must be apprised of the richness of Tamil Literature and must be made to know the wealth of aphorisms contained in the numerous works of Tamil poets and Saints.

The only way in which the public can repay the generous efforts of His Holiness is to fully benefit by them and attain a spiritual progress and enlightenment.

Kasi Mutt, Tirupanandal.

......1950......

---

## १—मंगलाचरण

यौवन पानी पर उठे हुए बबूलों के समान है। प्रभूत सम्पत्ति पानी पर बहनेवाली लहरों के सदृश है। शरीर पानी पर लिखे हुए अक्षरों के समान है। ए मेरे मित्रो, फिर हमें भक्तों की सभा में विराजमान भगवान् शिव की आराधना क्यों नहीं करनी चाहिये ?

## 1. Invocation to God

Youth is a bubble on the water; riches in full abundance are the long waves that roll on the water; the body is a writing on the water. Why, O my friends! Worship we not the Court of our God ?

## २—शास्त्र-प्रयोजन

ज्ञान से धर्म होता है, सम्पत्ति प्राप्त होती है, आनन्द मिलता है और स्वर्ग-प्राप्ति होती है। इससे विश्व में यश फैलता है। जब मनुष्य पर आपत्ति आ पड़ती है तब ज्ञान अपना सहायक हाथ फैलाता है। अतः अल्प जीवनवाले, मरणशील मनुष्यों के लिये ज्ञान के समान अन्य कोई सहायक नहीं है।

## 2. The Virtue of Learning

It will bestow virtue , riches, pleasure and Heaven; it will establish a good report in the world, and when any great affliction may betide, it will afford a hand; than learning short-lived mortals have no surer stay.

### ३—शास्त्रानन्द

ज्ञान प्राप्त करना आरम्भ में दुःखदायक होता है किन्तु बाद में सुख देनेवाला होता है। इससे अज्ञान का नाश होता है और ज्ञान की वृद्धि होती है। अरे सुन्दर आभूषणों से सुसज्जित मनुष्यो ! जो आनन्द तुम इन्द्रियों के विषयों से प्राप्त करते हो वह क्षणिक है, किन्तु भोग के पश्चात् जो दुःख उत्पन्न होता है वह अत्यधिक होता है और बहुत काल तक रहता है।

### 3. The pleasure of Learning

Learning at first painful, will afterwards afford pleasure. It will destroy ignorance and extend knowledge. But the pain which succeeds to the short-lived pleasure of immoderate lust, is great, O, thou, adorned with perfect jewels !

### ४—शास्त्रधन

कुछ भाग्यवान् मनुष्य ऐसे हैं जिनकी सती, धर्मपत्नी विद्या है। मधुर कविता जिनका प्रिय पुत्र है। वक्तृत्व-शक्ति, जिनका सर्वदा वर्धमान धन है। ये ही विद्वानों की महासभा को सुशोभित करनेवाले होते हैं।

### 4. The wealth of Learning

Blest with learning as a chaste spouse, with sweet poetry as the darling son of that spouse, and with fluency of language as a store of riches, there are some whose wealth adorns the illustrious assembly of the learned.

५—निर्णय और वक्तृत्व

कितना ही विस्तृत ज्ञान क्यों न हो, वह व्यर्थ है यदि उसका उचित स्थान में प्रकाश न किया जाय। वह भी वाणी की शक्ति के अभाव में विशेष कार्यकारी नहीं होता। यदि यह उत्पन्न हो जाय तो यह सुवर्ण में सुगन्धि के समान है।

**5. The need for insight, and expression in learning**

Learning, however extensive, will be useless, unless there be discretion to display it in the proper place; and even then, without the power of language, of what avail is it? With that, it is a flower of gold that possesses fragrance.

६—निरर्थक कार्य

ज्ञान उन मनुष्यों का, जिनका शरीर सभा के सामने अविश्वास से कांपता है, दम्भपूर्ण गर्जना मूर्खों की, जो सभा में भय नहीं खाते, धन उन मनुष्यों का, जो अपने खाने के पहले दूसरों को विवेकपूर्वक दान नहीं देते, तथा निर्धन मनुष्य का सौन्दर्य—इन वस्तुओं का न रहना, रहने से अच्छा है।

**6. Of things that had better not be**

The learning of those whose frame trembles with diffidence before the assembly, the frivolous loquacity of the ignorant who feel no awe in the assembly, the wealth of those who do not conscientiously bestow alms before they eat, and the merit of a poor man are things, the absence of which is better than their existence.

७—कवि-माहात्म्य

यद्यपि सरस्वती कमलासनस्थ ब्रह्मा के मुख में विराज-मान रहती है तथापि वह प्रसिद्ध तामिल कवियों की बराबरी नहीं कर सकता। क्योंकि कविता रूपी शरीर, जो तामिल कवियों ने बनाये हैं वे ब्रह्मा के द्वारा बनाये हुए पार्थिव खोखले शरीरों के समान नाशवान नहीं हैं।

## 7. In Praise of Poetic creations

Though Saraswathi dwells in the face of both, Brahma may not vie with the illustrious Tamil Bards; for the bodies, which these form by their praises, will not perish like the empty bodies of Brahma's creation.

८—ज्ञान-दौर्बल्य

ऐसे मनुष्यों का ज्ञान, जो विद्वानों की सभा में लज्जा-पूर्वक पीछे हट जाते हैं और दीर्घकाल से उपार्जित ज्ञान का उपयोग करने में असमर्थ है, उस स्त्री से अधिक लज्जास्पद है जो दिन-दहाड़े पड़ोसी के घर में जा बैठती है, क्योंकि स्त्रीसे पैदा होनेवाली बुराई सहन की जा सकती है किन्तु ज्ञान की निर्बलता से उत्पन्न होनेवाली बुराई सहन नहीं की जा सकती।

## 8. Of Learning which fights shy of the Public

The shrinking learning of men broken by long study, which is not available in public, is worse than a wife seen in broad day-light in a neighbour's company, for it is an evil that cannot be put away.

९—ज्ञानोपस्थिति

उन मनुष्यों का प्रयत्न, जो अत्यधिक परिश्रम और दुःख से उपार्जित ज्ञान की रक्षा न करते हुए नवीन ज्ञान को प्राप्त करने का सतत प्रयत्न करते रहते हैं, अपने हाथ में रक्खे हुए सुवर्ण को फेंकने के बाद उसकी पुनः प्राप्ति के लिये बालू को चलनी में छानने के समान है।

**9. Of not forgetting what is learnt**

The attempt of those, who without preserving that learning which they have acquired with difficulty, try to make fresh acquirements, is like throwing away gold from their hands, and toiling to make a fortune by sifting dust in search of treasure.

१०—निर्धन-ज्ञान

दरिद्र मनुष्य का ज्ञान कितना ही बढ़ा-चढ़ा क्यों न हो उसकी एक बाजरा के दाने के समान भी प्रशंसा न होगी। जैसे, यदि किसी मनुष्य की धर्मपत्नी गृहस्थोचित गुणों से शोभायमान नहीं है तो उसके गुणों का विकास नहीं हो सकता।

**10. The Inconspicuousness of the learning of the Poor.**

However great may be the learning of poor men it will never be appreciated so much as a grain of *tinai*. As, if the mistress of the house possess not the qualifications which become a wife, the virtues, with which her husband is endued, will not become conspicuous.

## ११—धन की उपयोगिता

दरिद्र मनुष्य नम्रतापूर्वक ही वार्तालाप क्यों न करे और उसका व्यवहार विनय से परिपूर्ण ही क्यों न हो, संसार के मनुष्य उसके लिये कड़े शब्दों के सिवाय अपना मुख नहीं खोलेंगे। धनवान लोग कुछ भी क्यों न कहें फिर भी संसार के मनुष्य उनके चरणों पर लोटेंगे। निश्चय ही समुद्र से आवेष्टित इस पृथ्वी के रहनेवाले मनुष्य पागल हो गये हैं।

## 11. The esteem of the world for the wealthy

Though he may be courteous in speech, and humble in his behaviour, they will not open their lips to a poor man except in harsh words. Whatever a rich man may say they will crouch beneath his feet. Surely, this world sourrounded by the sea is full of madness.

## १२—कवि-दारिद्रय

सब लोग जानते हैं कि धनवान् लालची होते हैं फिर भी कवि लोग धनवानों के पास जाकर अपनी इच्छाओं को प्रकट करते हैं और उनकी नीचता से भरी हुई आज्ञाओं का पालन करते हैं। क्या यह ठीक नहीं है कि जिन्होंने पूर्वजन्म में तपस्या नहीं की है वे ही उन मनुष्यों के, जिन्होंने पूर्वजन्म में तपस्या की है, सामने खड़े होकर नाचते हैं ? यह उनका अज्ञान नहीं है किन्तु उनके कर्मों का फल है।

## 12. Of the learned going behind the niggardly

Although they see their covetousness, all urge their wants on the rich, and perform their

mean behests. The submission of those who were not eminently devout in a former birth to those who were, is doubtless not from ignorance but the decree of destiny.

१३—ज्ञान-सौन्दर्य

विद्वानों के दिये ज्ञान के आभूषण को छोड़कर और किसी आभूषण की आवश्यकता नहीं। जो आभूषण जवाहरात से जड़ा हुआ है उसे अन्य किसी वस्तु से सजाने की आवश्यकता नहीं। सौन्दर्य को स्वयं कौन सजायेगा ?

**13. The ornaments of the learned.**

The learned need no other ornament than the excellence of learning. Nothing is wanting to adorn an ornament set perfectly with every precious stone. Who would beautify beauty itself?

१४—ज्ञान-गर्व

संसार में सर्वज्ञ कोई नहीं है। तुम इसका मान न करो कि तुमने सब कुछ जान लिया है जो कुछ तुम्हें जानना चाहिये था। अरे भारी बालियों से सुसज्जित मनुष्यों! एक दृढ़ शिला छोटी-सी छेनी से तो तोड़ी जा सकती है, किन्तु यह लोहार के हथौड़े से थूणे पर नहीं तोड़ी जा सकती।

**14. The Pride of Learning**

There are none who understand everything. Exult not in the idea that your learning is universal. The rock will give way to the small chisel of the mason; it will, not O thou! adorned with massive ornaments, yield to the blacksmith's hammer.

## १५—ज्ञान प्राप्ति की अभिलाषा

उन मनुष्यों की अवस्था पर विचार करो जो तुमसे अधिक दरिद्र हैं और जो कुछ तुम्हारे पास है उसे देखकर आनन्द मनाओ। उनको देखो जो तुमसे अधिक ज्ञानवान् हैं और अपने अभिमान को नष्ट कर दो और विचार करो कि उनके ज्ञान के सामने तुम्हारा ज्ञान क्या है?

## 15. On hankering after more learning

Contemplate those who are poorer than yourselves, and rejoice in the greatness of your possessions. Contemplate those who are more learned than yourselves, and destroy self-conceit, exclaiming what is all our learning to these?

## १६—नम्रता के गुण

धन दो प्रकार का होता है। (१) ज्ञान धन और (२) सम्पत्ति। दोनों को सम्पत्ति कहा जा सकता है और दोनों को उपार्जन करना चाहिये। यदि दोनों प्रकार के धनवान् विनय-पूर्वक दूसरों के सामने सिर झुकाकर खड़े हो जाते हैं जैसे कोई दरिद्र मांगता हुआ उनके सामने आकर खड़ा हो जाता है तो इससे उत्तम बात संसार में कोई नहीं।

## 16. Humility

The wealth, which consists in the possession of learning, and the possession of riches, may be termed wealth indeed, if its possessors bow the head with humility, as the destitute who stand begging before them.

## १७—महान् पुरुषों का लाघव

यथार्थ में बड़े और बुद्धिमान मनुष्य, सर्वदा अपने से छोटे मनुष्यों के अनुचित व्यवहार को शान्तिपूर्वक सहन कर लेते हैं। परीक्षा करने पर क्या यह तुला (तराजू) में प्रतीत नहीं होता कि जो पलड़ा हलका होता है वह ऊपर और ऊपर उठता जाता है और जो भारी होता है वह नीचे और नीचे गिरता जाता है।

## 17. The humility of the great

If men of real dignity perceive presumption in the conduct of their inferiors, they will behave with the more humility . In weighing, while the lighter rises higher and higher, does not the heavier sink down the scale ?

## १८—दम्भ के दोष

धर्मात्मा मनुष्यों के, जो अविहित कर्मों का त्याग कर देते हैं और केवल विहित कर्मों को ही करते रहते हैं, पुण्य कर्म भी पापमय बन जाते हैं यदि वे अपने पुण्य कर्मों की मानपूर्वक प्रशंसा करते है और कहते हैं हमने इन्द्रिय-शत्रुओं पर विजय पायी है और हम धर्म-मार्ग पर स्थिर हैं।

## 18. The evil of self-pride

Even the good works of moral men, who shun what is to be avoided, and practise what has been enjoined, become evil; if, proudly boasting that they have conquered the enmity of the senses, and stood steadfastly in a virtuous course, they themselves dwell on their own merits.

१९—आत्म-प्रशंसा के दोष

विश्व में कीर्ति प्राप्त करने के लिये आत्म-प्रशंसा करना, अग्नि को पानी डालकर जलाने के समान है। क्या आत्म-श्लाघा न करना प्रशंसा के योग्य नहीं है और क्या सुख की इच्छा के अभाव का नाम सुख नहीं है ?

**19. The vice of self admiration**

To praise oneself in order to attract admiration, is like feeding the flame with pure water. Is not the absence of self-admiration that which is to be admired? Is not happiness, freedom from the desire of pleasure?

२०—पर-सन्मान

उस मनुष्य को, जो दूसरे मनुष्यों का आदर प्राप्त करना चाहता है, यह तपस्या करना नहीं भूलना चाहिये कि मुझे अन्य पुरुषों के गुणों की प्रशंसा करना है और उनके दोषों को छिपाना है और सबको नम्रतापूर्वक पुकारना है।

**20. How to secure the esteem of others**

For him who desires much notice from others there is one act of penance which he must never forget to practise: continually to dwell upon all the merits and conceal the defects of others, and to address all with humility.

२१—शिक्षानुसार-कर्त्तव्य

उन मनुष्यों के निरर्थक वचन, जिन्होंने अच्छी तरह अध्ययन किया है और दूसरे मनुष्यों को शिक्षा भी दी है और स्वयं

उन पर नहीं चलते हैं, केवल इसी अर्थ में मूल्य रखते हैं कि अन्य लोग भर्त्सनापूर्वक उन्हें यह प्रश्न करके लज्जित नहीं करते कि जिसकी आप शिक्षा देते हैं उस पर आप स्वयं क्यों नहीं चलते ?

## 21. Standing up to learning

The empty speech of those, who do not themselves persist in what they have learned, and taught to others, has weight only in one respect; in the indirect reproof of those who do not put them to shame by asking directly, "Why is it that you, who have taught others, do not practise yourself what you teach ?"

## २२—आध्यात्मिक ज्ञान का विक्रय

जो मनुष्य, धन (सुवर्ण) की इच्छा से अन्य मनुष्यों को धार्मिक शिक्षा प्रदान करते हैं और इस प्रकार अपने ज्ञान को दूसरों के लिये सफल बनाते हैं, उनको एक लाभ और भी होता है कि वे अपनी वीरता से भरी हुई शक्ति के साथ, जो बुरे कर्मों के भय को सदा ललकारती है, दक्षिण दिशाधिपति, यमराज के परिश्रम में सहायता पहुंचाते हैं।

## 22. The vice of selling learning.

Those who sell to others the advantages of the mysteries which they have learned, reserve an advantage of another description to themselves ; the receiving the labours of the king of the dead, with the hardihood that defies the terrors of an evil life.

२३—मूर्खों की अविनयशीलता

जो मनुष्य विद्याओं में पारंगत नहीं हैं और विद्वानों की सभा में अपने मोटे ओठों वाले मुख से बोलने की हिम्मत करते हैं उनका बोलना ऐसा मालूम होता है मानों कि वे अपने श्रोताओं को कह रहे हैं कि उनके भयंकर रूप से उनको डरने की आवश्यकता नहीं, जैसे पशु और पक्षी तृणनिर्मित विभीषिका से भय खाते हैं।

## 23. The audaciousness of the unlearned

The ceaseless chattering, in the learned assembly, of the coarse lips of those who were not destined to learning, tells us not to fear their otherwise powerful appearance, as the beasts and birds fear a figure of straw.

२४—विद्वानों के लिये विद्वत्ता

अक्षय ज्ञान उन्हीं मनुष्यों को प्राप्त होता है जिनकी बौद्धिक शक्ति विशाल है, न कि उनको जो अपने व्यर्थ के अभिमान में चूर होकर हँसते रहते है। एक नपुंसक मनुष्य सुन्दर स्त्री के सौन्दर्य का, जिसके सौन्दर्य को देखकर लक्ष्मी भी अपने मन में खीझती हो, आनन्द नही ले सकता।

## 24. Learning has its benefits only to the intelligent

Inexhaustible learning is attainable only by those who excel in observation; not by those who smile in vain self-conceit. Though a woman possess charms which LAKSHMI might envy, they cannot be enjoyed by an hermaphrodite.

२५—मूर्खोपदश

यदि विद्वान् पुरुषों का, मूर्खों के कानों में बलपूर्वक ज्ञान ठूंसने से अपमान होता है, तो यह उन्हीं का अपराध है। और यदि वे अपने विशाल ज्ञान के साथ अपने पडोसियों के गुणों को नही जानते हैं, तो उन्हें, अपने अज्ञानी पड़ोसियों के व्यवहार पर, जब वे उनके गुणों को नहीं जानते, दुःखी नहीं होना चाहिये।

## 25. Of addressing learning to the illiterate

If learned men incur disrespect, while forcing instruction into the ears of the ignorant the fault is their own. If with all their knowledge they do not know their neighbours' qualities, why should they be hurt at these ignorant neighbours for not knowing their merits ?

२६—सत्पुरुषों की महानता

महान् पुरुष राजाओं के महत्त्वपूर्ण दरबार में उपस्थित होकर प्रतीक्षा नहीं करते। कुछ नीच पुरुष ऐसे होते हैं जो राजदरबार में सर्वदा प्रतीक्षा करते रहते हैं और कोई सन्मान नहीं पाते। बिल्ली राजाओं के जनानखानों में घूमती फिरती है किन्तु रिक्तहस्त हस्ती, जो अपने बांधनेवाले खूंटे को उखाड़ डालने की सामर्थ्य रखता है, राज-द्वार पर खड़ा रहना ही पसन्द करता है।

## 26. The majesty of the noble

The noble wait not in attendance at the royal court; and there are some others, who

have no enjoyment in waiting there. The cat frequents the splendid zenana, while the hollow-handed elephants, which can tear up the pillars to which they are bound, remain without the gate.

२७—नृप की महत्ता

सती, कुलीना स्त्री के लिये उसका पति देवता है, बच्चों के लिये माता-पिता देवता हैं, अच्छे धार्मिक पुरुषों के लिये उनके आचार्य देवता हैं, तथा भूपति, जो पत्र के समान आभूषणों से सुसज्जित रहता है, सब लोगों के लिये देवता है।

**27. The Supremacy of the sovereign.**

To well-born women, their husband, is a god ; to children, their father and mother; to the virtuous, their spirtual preceptor is a god; and a god to all, is the king, adorned with leaf-like ornaments of pale gold.

२८—राज्य-लक्ष्मी

पूर्वजन्म में उपार्जित पुण्य के फलस्वरूप अपनी आज्ञा को, राजा लोग अपनी आखों से बोलकर और कानों से देखकर (गुप्तचरों द्वारा) फैलाते हैं किन्तु इसका क्या लाभ है यदि वे अपनी दया से पृथ्वी की रक्षा करने में असमर्थ हैं? जिन मनुष्यों में मानवीय पराक्रम नहीं है उनके लिये बड़े-बड़े अस्त्र-शस्त्र भी कुछ लाभ नहीं पहुँचा सकते।

**28. The real use of the sovereign power**

Though men possess the royal privilege of speaking with the eye, and seeing with the

ear, as the fruit of former virtues, of what avail is it, unless they protect the earth with their clemency? What advantage will mighty weapons afford to those, who are wanting in manly courage?

२९—कर-ग्रहण

एक राजा जो लगान (राजकर) वसूल करने के लिये अपनी प्रजा को नष्ट करता है,उसके लिये दूध प्राप्त करने के लिये नई ब्याई हुई गाय के स्थनों को फाड़ना आपेक्षिक दृष्टि से अच्छा है, लेकिन उसके लिये, जो लगान के वसूल करने के पहले अपनी प्रजा की रक्षा करता है धन, पानी की वाढ़ की तरह अपने-आप चला आता है।

## 29. Of obtaining revenue from the subjects

To a prince, who destroys his subjects to obtain his revenue, to cut open the udder of a new milched cow, to obtain her milk, would be comparatively creditable : but to those who protect their subjects before receiving their own dues, we have seen wealth overflowing like a flood.

३०—नृपका अत्याचार

वह मनुष्य जो, जो कुछ आज ग्रहण करना है, उसके लिये कल तक प्रतीक्षा नहीं करना चाहता, जो दुखियों के, जब वे प्रार्थना करने आते हैं, दुखों को नहीं सुनता, जो अशान्ति से अपने दाँत पीसता है जब कोई उसे सद्बुद्धि की सलाह देने आता है–ऐसा मनुष्य न तो नृपति है और न लुटेर है जो सड़कों और रास्तों पर लोगों को लूटता रहता है।

## 30. Tyranny

He, who will not wait till tomorrow, to receive that which becomes due to day; who will not attend, when one stands to beg redress; and who will gnash his teeth with impatience when one may approach to offer wise advice; is neither a vedan who robs on the high way, nor a king.

## ३१—राज्य-संपत्ति का दुरुपयोग

जो राजा अपने सिर को पुष्पमालाओं से सुशोभित करता है, सुगन्धित द्रव्यों से बने हुए उबटन से अपने शरीर को मलवाता है, कीमती वस्त्र पहनता है, सुन्दर व्यंजनों का भोजन करता है वह यदि बुद्धिमान पुरुषों द्वारा वार-बार प्रार्थना करने पर भी न अपने कान खोलता है और न अपनी आँख खोलता है तो वह श्वासयुक्त मृत शरीर के ही समान है।

## 31. The abuse of Sovereign wealth

A king, who after crowning his head with chaplets, rubbing his body with unguents, clothing himself in rich robes, and feasting on rich viands, will not lend his ear, nor open his eyes, though addressed with reiterated earnestness, is but a corpse endued with breath.

## ३२—राज-न्याय

उस मनुष्य का, जो अपने हाथ में राजदण्ड धारण करता है, डरना कर्तव्य है जब वह देखे कि अपराधों का पता लगाना अत्यन्त कठिन है और उसे इस बात का भी निश्चय हो चुका

है कि जासूसों द्वारा भी इनका पता नहीं लगाया जा सकता। तब उसे व्यक्ति रूप में स्वयं जाकर स्वर्ण के आभूषण से सुसज्जित अपनी भुजा को ही अपना रक्षक मानकर, गुप्त रूप से उनकी खोज करनी चाहिये और कभी अपने कान बन्द करके नहीं बैठना चाहिये, जब यथार्थ में लोग आकर उससे उनके बारे में शिकायत करें।

## 32. The Sovereign's Justice

The duty of him who holds a sceptre, is to fear on account of the difficulty of detecting wrong; even though, assured that it cannot be ascertained by spies, he has in person made private inquiry, his own arm adorned with gold being his only protection; not to refuse to listen, though men come and complain of it.

## ३३—नृप-विवेक

राजा की बुद्धिमानी इसी में है कि जब दूसरे लोग आकर कुछ कहें, तब उसमें जो सत्य हो उसको ग्रहण करे और जो मिथ्या हो उसे अस्वीकार करे। जो मनुष्य कौवा के विरुद्ध खड़े होकर यह कहते हैं कि यह सफेद है, वे क्या नहीं कह सकते? कुछ ऐसे भी मनुष्य हैं जो यहाँ तक कहने को तैयार हैं कि मातृ-हत्या करना अच्छा काम है।

## 33. The Sovereign's wisdom

While others assert everything, the wisdom of the prince is to receive their assertions, rejecting what is false. What will not men say, who standing opposite to a crow, will call it white? There are some who will even say, that the murder of a mother is noble.

३४—नीच-प्रकृति

क्या मूर्ख, यदि नाश उनकी आखों के सामने भी हो रहा हो, उसे देखने का कष्ट करेंगे? नहीं, कभी नहीं करेंगे। यदि मोटी-मोटी अग्नि की ज्वालायें पहाड़ी सर्पों को घेर भी लें, फिर भी वे अपनी गाढ़ श्वास दिलानेवाली निद्रा से अपने को कभी नहीं जगावेंगे।

## 34. The nature of the foolish

Though ruin be before their eyes, will fools perceive it? No, they will not; though thick flames envelope their body, the sleeping rock serpents will not arouse from their loud-breathing slumbers.

३५—विनाश-लक्षण

मित्रों की मित्रता का परित्याग करना, शत्रुओं से मित्रता करना, गुप्तचरों का उपहास करना, परिचितों पर अविश्वास करना, बुद्धिमानों की अनेक बार दी हुई शिक्षा से घृणा करना, स्वभाव में परिवर्तन कर लेना—ये सब भावी सत्यानाश के लक्षण हैं।

## 35. The evil-omens of impending ruin.

The estrangement of friends, the receiving of enemies into friendship, to scoff at a spy, and to suspect all associates, to despise the continued advice of the wise, and become changed in disposition, are signs of approaching ruin.

३६—महान् पुरुषों का सन्मान

मनुष्य, जो धन से उत्पन्न सुखों के अन्दर डूबे हुए हैं और जो सत्कार के योग्य हैं वे सज्जन उनके दरवाजे पर बाहर प्रतीक्षा कर रहे हैं, ऐसे धनोन्मत्त, यद्यपि इस समय सम्पत्ति का आलिगन कर रहे हैं किन्तु शीघ्र ही वे उसकी बहिन, विपत्ति के उभरे हुए स्तनों के आलिगन के सुख से भी दूर न रहेंगे।

## 36. Of not-respecting the superiors

The men, who are sunk in immoderate delights while those who ought to be honoured, are waiting at the gate; though now they embrace the goddess of prosperity, are not far from the enjoyment of the charms of the close bosom of her elder sister, adversity.

३७—दान-महिमा

जो स्वभाव से उदार हैं, जिनकी दृष्टि कली है, जिनका प्रफुल्लित चेहरा ताजे खिले हुए पुष्प के समान है, जिनकी विनम्र वाणी की सत्यता, मीठे नवीन फल हैं और जिनकी वदान्यता (दानशीलता) पक्व फल हैं। क्या ये सच्चे अक्षय कल्पतरु नहीं हैं?

## 37. Charity

The nobly generous, whose glance is a bud; their smiling countenance, a fresh-blown blossom; the truth of their courteous speech, the sweert young fruit; and munificence, the ripe fruit; are not these the real inexhaustib e Calpa-Tree?

## ३८—जन-परिपालन

मदमस्त हाथी तनिक भी दुःख अनुभव नहीं करेगा, यदि चावल के पिण्ड में से, जिसको वह ग्रहण कर रहा है, कुछ दाने उसके मुख में से गिर जायँ। किन्तु रेंगती हुई चीटियाँ उन्हें उठा लेंगी और करोड़ों ऐसे क्षुद्र जन्तु अपने अंडे-बच्चों के साथ उन पर अपना जीवन-निर्वाह करेंगे।

## 38. Of supporting the people around

The drowsy elephant will not grudge the few grains which may fall from the ball of rice that it is receiving; the creeping ants will pick them up, and ten million living creatures will subsist, feasting with their crowded progeny.

## ३९—उचित-सन्मान

मुस्कराता हुआ सन्मान, नृप की, जिसका चमकता हुआ भाला जंगली भयंकर पशुओं को मृत्यु का भय दिखलाता है, दया-दृष्टि में प्रतीत होता है। वह गगन-चुम्बी खजाने के ढेर के दान से अधिक गौरव की वस्तु है।

## 39. The real favour of the king.

The smiling approbation, which is expressed in the glance of the prince, whose bright javelin threatens the death of wild beasts, is a prouder thing, than the gift of a heap of treasure, large enough to diminish the sky.

## ४०—यश की अमरता

वे मनुष्य, जिन्होंने अपने यशरूपी शरीर की रक्षा के लिये प्रण किया है, अपने मांसनिर्मित शरीर की असारता को देखते

हुए अपने प्राणों को त्याग तक करने के लिये कभी संकोच न करेंगे, चाहे उन्हें अपने साँसारिक सुखों से वंचित होना पड़े, किन्तु वे मनुष्य जो सांसारिक विषयों में अवलिप्त हैं, अनेक विपत्तियों के भाजन बनेंगे।

## 40. Of becoming immortal in the body of glory

Those will not spare their worthless bodies, in the hope of any future profit, should anything happen even to such as are under their protection; who, sensible how frail is the body of flesh, have determined to preserve the body of glory.

## ४१—मान-हानि

यदि कोई मनुष्य, अपने पराक्रम और सन्मान को त्यागकर अपने प्रिय जीवनों की रक्षा करना चाहते हैं, वे ऐसा कर सकते हैं यदि ऐसा करने पर वे अपने को एक क्षण के लिये भी मृत्यु से बचा सकें।

## 41. Of losing one's honour

If any would save their sweet lives, by sacrificing courage and honour; let them do so, provided even then they can be secure from death, for ever so short a time.

## ४२—मृत्यु से निर्भयता

सदाचारी विधवाएं, जिन्होंने आभूषण पहिनना छोड़ दिया है, संयमी ऋषि, जिन्होंने मिथ्या पार्थिव सुखों का परित्याग कर दिया है और निर्भीक वीर पुरुष जो रक्तसिंचित

रणभूमि में दृढ़ खड़े रहते हैं, कभी नहीं भयभीत होंगे, यदि द्रोण पुष्पों की माला से शोभायमान यमराज भी उनके सामने आकर खड़ा हो जावे।

## 42. Men who defy death

Virtuous matrons, who have laid aside their ornaments in widowhood ; those, who having done away with falsehood, have brought the five senses to agree; and warriors, who, in the slaughterous field of battle, retain their courage ; fear not, though grim Yaman assume the chaplet of Drona flowers.

### ४३—शरीर-लाभ

मूर्ख लोग मृत्यु के विचार आने पर गहरी साँस भरते हैं, चाहे उनके शरीरों का, कीड़ों से युक्त घाव होने पर, सड़ना शुरू हो जाय और चार कोस तक चारों तरफ उनकी दुर्गन्धि फैल जाय। किन्तु वे मनुष्य जिन्होंने अपने शरीर का पूर्ण लाभ उठा लिया है, अपने शरीर के भार को फेंकने के लिये कभी संकोच नहीं करते।

## 43. Men who rightly availed of their body

Fools will sigh deeply at the thought of death, though their bodies be corrupted with sores full of crawling worms, the rank odour of which may be perceived at the distance of five miles ; but those who have derived the true advantage of the body, will not shudder to lay down the burden.

४४—यथा राजा तथा प्रजा

यदि नृपति अप्रशंसा करता है तो अन्य लोग भी अप्रशंसा करने लगते हैं और यदि वह प्रशंसा करने लगता है तो अन्य लोग भी प्रशंसा करने लगते हैं। इस प्रकार संसार के लोग वीर राजा की इच्छा के अनुसार बर्ताव करते हैं। जो नाव प्रभाव के साथ बह रही है वह अन्य कार्य कर ही क्या सकती है?

## 44. The populace

If the prince speak contemptuously, they will speak likewise; and if he praise, they will praise in equal terms; thus the world are led according to the taste of the warrior king. What else does the boat, that is borne along the current of the water?

४५—मन्त्रित्व

मन्त्री लोग, राजा के कोप के भाजन बनने के भय से निर्मुक्त होकर अवश्य उसके पास पहुँचेंगे और अपनी नेक सलाहों से उसके कानों को भरकर बुद्धिमत्तापूर्ण बातों के प्रति उन्हें जागरूक बनावेंगे। मदोन्मत्त हस्ती अपने महावत की आज्ञा में रहता है, राजा के मन्त्री भी उसी के स्वभाव वाले होते है।

## 45. The ministry

The keeper approaches the elephants when liquid flows from its temples in the season of frantic violence; and, as he perfects its discipline by repeated blows until its ear burns with pain, however enraged it be, flinches not in fear, but keeps the charge; such in every respect is the nature of the king's minister.

४६—समयानुवर्तित्व

राजा हमारे प्रभाव में है इस विश्वास के साथ, मौके को अच्छी तरह देखे विना, कभी अपनी इच्छाओं को राजा के सामने प्रकट न करो। क्योंकि जिससे तुम आसानी से मिल सकते हो वह, सम्भव है, हमेशा तुम्हारे अनुकूल न रहे, तुम्हारे लिये उसके हृदय में विलकुल दया न हो और अन्तरंग में द्वेष भी रखता हो।

## 46. Of approaching for a thing in the proper time

Utter not all your desire, without observing the proper season in the belief the king is under your influence; though occasionally he may be easy to manage ; yet how difficult is he when destitute of mercy, and burning with inward rage ?

४७—नृप-कोप

वे प्राचीन परिचय को भूल जाते है, वे घनिष्ठता की परवाह नहीं करते, वे रक्त-सम्बन्ध या अन्य-सम्बन्ध को भी स्वीकार नहीं करते। वास्तव में क्रोध करते समय राजाओं के हृदय में क्या प्रेम हो सकता है ? वे न मित्र को ही जानते हैं और न शत्रु को ही जानते है।

## 47. The king's wrath

They remember not old acquaintance ; they regard not intimacy ; they acknowledge not the ties of blood, or other connexion; what affection have princes in their rage ? They know neither foes nor friends.

### ४८—राज-दरबार सेवा

इस बात पर घृणा मत प्रगट करो कि व्यर्थ ही राजा के द्वार पर इतने दिनों तक प्रतीक्षा करते हुए कुछ लाभ नहीं उठाया। तुम्हारी बहुत दिनों की प्रतीक्षा, अन्ततोगत्वा, अपना वरद हस्त देकर, राजदरबार में तुम्हारे गौरव को ही बढ़ावेगी।

### 48. The reward of attendance at the King's Court

Say not contemptuously, "what good have we seen in our fruitless attendance at the king's gate?" The many long days that you have waited, will at last, in turn afford a hand, to raise you to dignity in the Royal Court.

### ४९—सतत-परिश्रम

जब तक जीवन है तब तक मनुष्य को प्रयत्न करते रहना चाहिये, चाहे उनके सुन्दर उद्देश्य की पूर्ति न भी हो। मरते हुए मनुष्य को संजीवन बूटी देना बुरा नहीं है। कुछ कार्य जो असम्भव प्रतीत होते हैं कभी न कभी सम्भव हो ही जाते हैं।

### 49. Of persevering to the end

Although you may not be certain of the event, persevere to the last in a good undertaking. It is not wrong to drop the medicine of life into the lips of dying men; for there are somethings, which are possible, though they are like things that are not.

### ५०—बुद्धिपूर्ण परिश्रम

बुद्धिमान मनुष्य पुरुषार्थ को ताख में रखकर कभी नहीं कहेगा कि भाग्य की शक्ति से सब कुछ प्राप्त हो जायगा।

कोई कितना ही अज्ञानी क्यों न हो भाग्य की सत्यता को सिद्ध करने के लिये, प्रबल प्रवात में, विना रक्षा के, दीपक जलाकर न रक्खेगा।

## 50. The wisdom of renewed efforts

The wise will not say. "Though exertion be laid aside, the decrees of fate cannot, on that account fail". However, ignorant, none will set up a clear light, without any protection in a strong wind, in order to see the reality of destiny.

## ५१—श्रम

कोई ऐसी शक्ति अवश्य है जो सतत परिश्रम की सहायता से भाग्य की ताकत को नष्ट कर डालेगी। इसके लिये बालक मार्कण्डेय का उदाहरण विश्वविख्यात है, जो भाग्य या दैव के बीज को निगल गया और यमराज के जीवन को पी गया (अर्थात् उसको मार डाला)।

## 51. Unflinching efforts can circumvent destiny

There is a power, which, with the aid of unyielding exertion, will destroy the strength of destiny. Of this, as is known to all the world, the child who devoured the germ of fate, and drank the life of Yaman, is an evidence.

## ५२—सतत-परिश्रम

काल और क्षेत्र के यथार्थ ज्ञान से तथा विवेकपूर्वक वस्तु के कार्य-कारण ज्ञान से और जो साधन प्राप्ति के लिये विद्यमान

ह उनकी सामर्थ्य के ज्ञान से, किसी भी कार्य की सिद्धि हो सकती है।

52. **Of accomplishing an enterprize**

With a knowledge of the proper time and place, and of the root and fruit of the undertaking, after due deliberation, and with a knowledge of the strength of existing resources; an enterprize may be accomplished.

५३—स्वकार्य-व्यग्रता

जिन मनुष्यों की दृष्टि अपने ध्येय की प्राप्ति पर स्थिर है, वे शारीरिक कष्ट की परबाह नहीं करते, वे भूख की परवाह नहीं करते, वे निद्रा के सुख की चिन्ता नहीं करते। वे किसी के कष्ट की परवाह नहीं करते, न वे सुअवसर की प्रतीक्षा करते हैं और न वे किसी की घृणा की चिन्ता करते हैं।

53. **Of throwing one's heart and soul in his undertaking**

They regard not bodily pain, consider not hunger, they indulge not their eyes in sleep; they esteem not the injury of any; they look not to the rarity of a seasonable opportunity; they care not for contempt; whose eye is fixed on their undertaking.

५४—आन्म-रक्षा

मनुष्य, जो यह विचार करते हैं कि हमें अपने निर्बल शत्रुओं से सावधान रहने की आवश्यकता नहीं, बड़ी भूल में हैं। यदि मेंढक किसी बड़े तालाब के गहरे पानी में उछाल मारता है तो वह हस्ती की परछाईं को कदापि नही देख सकता।

## 54. Of being on guard against even the smallest foe

Those, who perceive not, that they ought to beware of even the weakest foe, are greatly in error ; if a frog only leap into the deep water of the low pool, it is impossible to see the shadow of an elephant.

## ५५—अंतरंग शत्रु से रक्षा

वे पुरुष जो करोड़ों शत्रुओं के प्रति ज्ञात आक्रमणों के भय से कंपायमान नहीं होते, उनको एक भी गुप्त शत्रु से सावधान रहना चाहिये। ऋषि लोग जो अपने एक शब्द से सारे विश्व को बांधने की क्षमता रखते हैं उनको सतत सावधान रहकर अपने छिपे हुए शत्रु, काम से रक्षा करनी चाहिये।

## 55. Of guarding against foes from within

Those, who fear not the attack of more than ten million avowed enemies, should beware of a single secret foe ; the Sages, who bind the whole world by a single word, will guard, with unremitting caution, against the enemy, lust.

## ५६—अन्तर्शत्रु-नाश

ऐसे विषपूर्ण मित्रों के हलकेपन को, जो अपने अंतरंग में घृणा से जलते रहते हैं और ऊपर से मित्र बने रहते हैं, खोलकर दूसरों के सामने रख देना चाहिये और ऐसा जानकर उन्हें तत्काल छोड़ देना चाहिये। ऐस अवसरों पर सदाचार के नियमों का ध्यान नहीं रखना चाहिये। कोई भी मनुष्य,

फोड़े को ढक कर नहीं रक्खेगा किन्तु चीरा लगवाकर उसे अच्छा करने का प्रयत्न करेगा।

## 56. Of doing away with the internal enemies

After discovering the venomous enmity of those, who burn with inward hate, while they are externally friendly, instantly separate from them; treat them not with too much delicacy: they, who use the knife to cure a sore, will not close it over, unhealed.

## ५७—व्याजपूर्ण-मित्रता

उन मनुष्यों के लिये, जो धोके से वाह्यरूप से मित्रता रखते हुए सर्वदा हानि की सोचते रहते हैं और शत्रुओं के पक्ष में सम्मिलित रहते हैं, निश्चय ही उनके लिये नियमित मौत का दिन गुजर कर बीत चुका है और यमराज उनके अन्यायपूर्ण कार्यों को भूलकर असावधानी से सोता हुआ सा मालूम होता है।

## 57. Dishonest Friendship

For those, who meeting friendship with treachery, secretly devise evil, and array themselves on the side of enemies; surely the appointed day of power has expired and Yaman must be lying carelessly forgetful of their iniquity.

## ५८—सत्हृदयता

जब हृदय काला है तब अच्छे कार्य भी बुरे मालूम होंगे किन्तु जिनके हृदय स्वच्छ हैं उनके लिये, मनुष्य सर्वथा हानियाँ भी पहुँचावे, तथापि उनको वे अच्छे कार्य ही समझेंगे।

## 58. The pure in heart

Where there is stain on the heart, even good deeds will be all received as evil : but those of spotless minds, though men do them altogether evil, will still look upon it as good.

## ५९—प्रियवादिता

सत्स्वभाव वाले मनुष्य कुछ भी कहें, वह मधुर ही होगा। किन्तु असत् स्वभाव वाले मनुष्यों के मधुतुल्य शब्द भी कटु प्रतीत होंगे। गरम सुहागा जलाता हुआ भी दुःख को दूर करता है और विष, जिसके खाने पर शरीर ठंढक से अकड़ने लगता है, मृत्युदायक होता है।

## 59. The pure in word.

Whatever those of kind disposition may say, will still be sweet, but even the honeyed words of the unkind will be gall. The kindling borax, though it burn, will assuage pain. Arsenic, though it causes the body to shiver with cold, will kill.

## ६०—सन्मार्ग

निर्दोष वचन तब उत्पन्न होते हैं जब हम अपने में से चार बातें—झूठ, परनिन्दा, परुषवचन, निरर्थक प्रलाप, निकाल कर बाहर फेंक देते हैं, तथा सन्मार्ग पर आरूढ़ हम तब कहलावेंगे, जब हम पाँच इंद्रियों पर विजय प्राप्त कर लेंगे और हृदय को सर्वथा निर्दोष बना लेंगे।

## 60. The righteous path

That virtue, which, by excluding these four, falsehood, slander, rude words and unprofitable conversation, avoids offence in speech; and by guarding the five organs of sense, keeps clear of the pollution of the heart; may indeed be termed the right way.

## ६१—धार्मिक स्वभाव

वे मनुष्य जो धर्म-मार्ग पर दृढ़ हैं वे निर्धन ही क्यों न रहें, किन्तु वे असत् कर्म करने की कभी भी किसी को अनुज्ञा नहीं दे सकते। रक्ताक्ष चीता (सिंह) चाहे भूख से ही क्यों न मर रहा हो किन्तु मैदान में उगनेवाली हरी घास का कदापि भक्षण न करेगा।

## 61. The nature of men treading on the righteous path

Those, who have persisted in the course of the path of virtue, though in poverty, will not consent to do evil; the spotted red-eyed tiger, though ravenous with hunger, will not feed on the growing crop in the green meadow.

## ६२—पापार्जित-धन

कुलागत लाभों को बेचकर धन इकट्ठा करना, सत्य के लाभों को बेचकर उन्नति करना, धार्मिक कर्तव्यों की अवहेलना कर शरीर को आराम देना, कुटुम्ब और मित्रता के बन्धनों को तोड़ कर आजीविका प्राप्त करना, इत्यादि बातों का परित्याग करना परम धर्म है।

## 62. Unrighteous wealth

The riches gotten by selling the privileges of descent ; the prosperity acquired by selling the benefit of truth ; the ease that pampers the body at the expense of religious duties ; and the subsistence derived from selling the ties of friendship and kindred ; to beware of all these is chief excellence.

## ६३—पापी-धन

उन मनुष्यों का धन, जो गरीबों का धन लूटकर अपने को गौरवान्वित अनुभव करते हैं और उनको धोखा देकर डराने का प्रयत्न करते रहते हैं, कुछ समय के लिय सुन्दर स्त्री के स्तनों के समान वृद्धि को भी प्राप्त हो जावें, किन्तु शीघ्र ही उसकी पतली कमर के समान, घट जायेगा।

## 63. Wealth acquired by deceit

The wealth of those, who exult in having gotten the possessions of the poor, by watching an opportunity to terrify and deceive them ; though it increase like the swelling bosom of beautiful women, will quickly diminish like their slender waist.

## ६४—धन-राग

मरणशील मनुष्य, जो कुछ उनके पास है उसको अल्प समझते हुए और जो उनक पास नहीं है उसके ऊपर अधिक सोचते हुए, कैसे उन्नति कर सकते हैं? जंगल की आग, जो प्रत्येक आगे आनेवाली वस्तु को भस्मसात् कर देती है, स्वयं भी नष्ट हो जाती है जब तमाम ईंधन जलकर खाक हो जाता है।

## 64. Avarice

How impossible is it for mortals to prosper, who making little of what they have gotten, think much of what they have gotten, think much of what they have not; the wild fire, which devours enverything as it comes, cannot but die away, as the fuel is consumed.

## ६५—धर्मोपार्जित-धन

प्रभूत सम्पत्ति स्थिर रूप से उन्हीं को प्राप्त होगी जो धर्म-मार्ग में सीधे परिश्रम करते ही चले जाते हैं तथा अनेक प्रकार के कष्ट और कमिओं को अनुभव करते हुए अपने कुल और अवस्था के अनुसार धन उपार्जन करते है, कभी पाप कर्म नहीं करते और न कभी दूसरों की सम्पत्ति की इच्छा करते हैं।

## 65. Righteous wealth

To such as do not fail of what is due to their respective station and lineage, exert themselves in their proper calling, and though in difficulties, neither transgress the bounds of virtue, nor covet their neighbour's wealth ; riches will flow to their very gates.

## ६६—धन के प्रकार

अत्यन्त दानशील उत्तम वर्ग के मनुष्यों की सम्पत्ति वेश्या के समान है, मध्यम वर्ग के मनुष्यों का धन विवाहिता सती स्त्री के समान है, किन्तु कंजूस की सम्पत्ति, अनलंकृत विधवा स्त्री के सौन्दर्य के समान है जिससे संसार में कोई लाभ नहीं।

## 66. The kinds of wealth

The wealth of the eminently generous, is like a prostitute; the wealth of the middling class is like a chaste married woman; but the wealth of misers, like the charms of unadorned widows, produces no benefit.

६७—कृपण की संपत्ति

कृपण के धन से दानी महानुभाव की दरिद्रता अधिक अच्छी है क्योंकि दानी पुरुष को संसार में कोई, निर्दय, निर्मम, अविनयी आदि विशेषणों से सम्बोधित करके बुरा-भला तो नहीं कहता।

## 67. The affluence of the miser

Even the poverty of the liberal is far better than a miser's wealth ; for the former is not gratuitously subject to the opprobrious reproaches of the world, as ungracious, selfish and pitiless.

६८—मधुर-भाषण

हो सकता है मनुष्य दान न कर सके, किन्तु यह कितनी निर्दयता है कि उसी समय वह सदय शब्दों की भी दरिद्रता प्रकाशित करता है। इसके सिवाय वे कर भी क्या सकते हैं, यदि किसी लुहार ने उनकी जबान छेद दी हो और पूर्व जन्म में किये हुए बुरे कर्मों ने उनके मुख में ताला लगा दिया हो?

## 68. The value of kind-words.

It may be impossible to give ; but how cruel is it to be at the same time poor of kind words ; yet what else can they do ; If, as by

a smith, their tongues be pierced through, and their mouths locked up by the evil deeds of a former life?

६९—स्पष्ट-वादिता का प्रभाव

जहाँ मनुष्य के शब्द प्रभाव रखते हैं और उनसे किसी प्रकार का लाभ नहीं उठाया जाता, इसका अर्थ यह है कि वह अपने शब्दों के प्रभाव को ही नष्ट कर डालता है। क्या वे मनुष्य, जिनके पास वचन की शक्ति है यदि उनकी सम्पत्ति को नष्ट करने की भी धमकी दी जाय, डर कर चुप हो जायँगे?

**69. The value of expressive words.**

Where a man's words possess influence, without cause to neglect to avail himself of it, is nothing else than to destroy the effect of good works; even when their wealth is threatened with immediate ruin, should those fear who possess the advantages of eloquence?

७०—अल्पपरिश्रम, अधिक फल

जब मनुष्य थोड़ा सा परिश्रम करके ही अधिक लाभ उठा सकते हैं तो क्या वे, जो सरल होने पर भी धर्म-विरुद्ध कार्य करने को त्याग देते हैं और कठिन होने पर भी धर्मनिष्ठ कार्य करने को सर्वदा उत्सुक रहते हैं, परिश्रम करने से चूकेंगे?

**70. Of attaining much good by little exertion**

When they can procure a great advantage by a little exertion, shall they shrink from it; who abandon what is contrary to virtues though it be easy, to pursue decidedly the path of duty, however difficult?

७१—असंस्कृत पुरुष

उस मनुष्य की खुशामद से भरी हुई नम्रता से क्या प्रयोजन है जो सामने होकर यह कहता है कि वह उसके लिये ऐसे काम कर देगा जो उसकी शक्ति से बाहर हैं। इसकी तुलना ठीक तौर से उस मनुष्य की भावनाओं के साथ हो सकती है जो यह समझकर कि यदि कठिन वचन बोले जायँगे तो अन्य के हृदय में दुःख होगा, इसलिये उसका सिर काट देता है।

## 71. The hollowness of complacent politeness

Of what avail is the flattering politeness of men, who forwardly profess that they will do things, which are not in their power to do? It may be fitly compared to the tender feelings of a man, who lest harsh words should grieve the heart of another, would cut off his head.

७२—अविनय

बहुत से लोग, निरर्थक वचनों की फसल काटने के लिये, चाहे उन्होंने किसी का कुछ भला न किया हो, अपनी बड़ाई करने में तनिक भी संकोच नहीं करते। इसके विरुद्ध वे मनुष्य कहाँ हैं जो दूसरे का भला करके कहते हैं, हमें पता नहीं, किसी ने आपका भला किया होगा ?

## 72. The ways of the insolent

Many, to reap a harvest of empty sound, scruple not to boast aloud, though they have done nothing: on the contrary, where are the men, who, when they have done a good action, assume a feigned ignorance, as if others had done it?

७३—पैशुन्यता

लोग उस मनुष्य से, जो बिना किसी द्वेष के अन्य पुरुषों की निन्दा करता रहता है केवल इस ध्येय की पूर्ति के लिये कि उनकी हँसी हो, इस प्रकार डरेंगे जैसे वे, उस मनुष्य से, जो किसी मनुष्य के दाँत इसलिये तोड़ना चाहता है कि वह देखे कि दर्द में वह किस प्रकार तड़फड़ाता है, डरते हैं।

## 73. Of being malicious

A man, who without malice, takes up, and dwells upon the scandal of others, for the solitary advantage of exciting laughter, will be feared and trembled at, like a man who, without any benefit to himself, would kill his neighbour by a blow on the cheek, that he might see the body quiver in death.

७४—देवदण्ड

यदि कोई मनुष्य ईश्वर-भक्त होकर पाप कर्म करे तो भगवान् उसके सामने उपस्थित होकर उसे कठोर दंड देता है। तथा जो ईश्वर की सत्ता में विश्वास नहीं करते, उनको परमात्मा दंड नहीं देता है। क्या यह नहीं देखा जाता कि पिता अपने ही बच्चों को शान्तिपूर्वक शिक्षा देता है?

## 74. The rebuke of God

If those, who confess the existence of God enter on evil action, God will stay and rebuke them without mercy; not so those, who say, 'there is no God'. Is it not to their own dear children, that men patiently repeat instruction?

### ७५—दुष्टोन्नति

यद्यपि, उन मनुष्यों की भी, जो पापकर्म करते हैं, उन्नति देखी जाती है। फिर भी पाप, पाप ही है, पाप, पुण्य कदापि नहीं हो सकता। जैसे नील गाय, जो अपनी जिह्वा से अपने शरीर को चाटती है जिससे उसे सुख-संवेदन होता है किन्तु उससे ही उसकी मृत्यु भी होती है।

### 75. The prosperity of the wicked

Though the prosperity of those who do evil, increase; still evil is but evil; evil will never be good. Like the wild cow, which licks the body with her tongue, so as to create a pleasing sensation, while at the same time she thereby causes death.

### ७६—अपवाद-भीरुता

उन मनुष्यों से, जो सदा पुण्य कर्म करते रहते हैं और जिसके कारण सत्पुरुष उनकी सदा प्रसंशा करते रहते हैं, वे मनुष्य कदापि हीन नहीं गिने जाते हैं, जो दुर्भाग्य की शक्ति के अन्दर पिसकर कभी बुरे कर्म कर वैठते हैं किन्तु पीछे अपने बुरे कर्मों पर अत्यन्त पछताते हैं।

### 76. Of being ashamed of virtue

Not inferior to those who walk every day in the right way, so as to gain the approbation of good men, are the men who though they may do some things wrong, are broken in spirit at the thought of the force of destiny, and with the shame of reproach.

७७—परदारेच्छा

काम की भावना से अपने पड़ोसी की धर्मपत्नी के दरवाजे पर झाँकना धर्म नहीं है। धर्म मानकर वह ऐसा कर सकता है यदि उसे ऐसा करने से एक क्षण का भी सुख प्राप्त हो। निश्चय ही इससे उसे तनिक भी सुख नहीं मिलता है किन्तु दुःख ही प्राप्त होता है जिससे शरीर और मस्तिष्क दोनों ही हिल जाते हैं।

## 77. Of desiring a neighbour's wife

To visit the gate of a neighbour's wife is certainly not virtue. But suppose it to be so. Then if it yield even a brief enjoyment, be it allowed; but surely the torture, that shakes the body and the mind with agitation, is not enjoyment.

७८—मदानन्द

व्यापार की बाधा न करते हुए, ज्ञान को नष्ट न करते हुए, दान को न रोकते हुए, यौवन की शक्ति को न खोते हुए, उन ललनाओं के सौन्दर्य का आनन्द लेना अच्छा समझा जा सकता है जिनकी कमर इतनी कोमल और पतली है जैसे किसी वृक्ष की नवीन सुन्दर टहनी।

## 78. Of being balanced in enjoying the charms of women

Without interruption to business; without ruining learning; without preventing charity; and without greatly diminishing our household goods; the enjoyment of the charms of those, who resemble a beautiful young branch, may be considered good.

७९—विपयी-पुरुप

जो मनुष्य कामविपयों के अन्दर अन्धे हो जाते हैं वे न तो मृत्यु से डरते हैं, न मिथ्या भापण से डरते हैं, न कीर्ति-नाश से भय खाते है। वे अनेक प्रकार के चौर कर्मों में रत हो जाते हैं और वे यह भी नहीं सोचते कि ये निंद्य कर्म हैं। कौन-सा बुरा कर्म है जो उनसे छूट जाता है?

## 79. The evils of being possessed of lust

They fear not murder; they are not ashamed of falsehood; they preserve not reputation, they rob not in one way only, but in all; they think not of any act that it is sin attended with infamy; what else will they not do, who have fallen into the power of lust?

८०—पशुतुल्य-मनुष्य

कुछ मनुष्य ऐसे भी हैं जिनकी स्त्रियाँ लक्ष्मी से भी अधिक सुन्दर हैं तथापि अपने पड़ोसियों की स्त्रियों के पीछे पडकर, एक दुष्ट पशु के समान जिसके मुख में मधुर भोजन रखा हुआ है उसे छोड़कर अन्य की जूठी कड़वी पत्तल चाटने जाता है, जो अपना पतन करते हैं।

## 80. The beastly men

There are some, who though their own wife be more beautiful than Lakshmi, nevertheless degrade themselves by hankering after their neighbour's; like an evil beast, which though it has sweet food in its mouth, will reject it to feed on bitter.

८१—सत्पुत्रत्व

यदि किसी मनुष्य की स्त्री, सतीत्व की साड़ी पहने हुए है, प्रेम के मुकुट को धारण किये हुए है, विनय का उबटन लगाये हुए है, सत्-हृदय और जीवन के सुन्दर आभूषणों से सुसज्जित है और केवल उत्तम सन्तान पैदा करने के धन को अपने पास रखती है तो उसके पति को संसार में तपस्या करके और किस वस्तु को प्राप्त करने की आकांक्षा रह सकती है ?

## 81. The wealth of begetting children

If a wife clothed with chastity, crowned with affection, anointed with modesty, and adorned with jewels of a good heart and life, possess only the wealth of child bearing; what more can her husband have to seek by the performance of penance ?

८२—नारी-स्वभाव (१)

यदि उनके पति अत्यन्त सुन्दर, जवान, मधुर-गायक, मनमोहक-व्यक्तित्व-वाले, अन्य युवतियों के हृदय को हरने-वाले और वार्तालाप में कोमल, मधुर भाषा-भाषी भी हों, तथापि स्त्रियाँ उनको छोड़कर सदा अन्य पुरुषों को चाहती हैं।

## 82. The chaste women (1)

Though their husband be of surpassing beauty, youthful, powerful in song, of the aspect to ravish the eyes of maidens, and uniting truth with courtesy in his pleasing address ; the heart of women will still be fixed on others.

## ८३—शीलवती नारियाँ (२)

दुश्चरित्र धर्मपत्नियों की अपेक्षा, सुवर्ण निर्मित बाजूबन्धों को पहिने हुए सुन्दर वेश्याएँ अच्छी हैं जो अपने प्रेम का मूल्य वसूल करके अपना जीवन व्यतीत करती हैं क्योंकि कम से कम वे अपने पति, पड़ोसी, सम्बन्धियों तथा स्वयं अपने आप को मुसीबत में तो नहीं डालतीं।

## 83. The chaste women (2)

Far better than wife without chastity, are the fair with golden bracelets, who subsist by selling their favours; for they do not involve in misery their husband, their neighbour, themselves, and all their connexions.

## ८४—शीलवती नारियाँ (३)

दुश्शील स्त्रियों का जन्म बड़े पाप का ही प्रतीकार है। ऐसी स्त्रियाँ न धर्म की परवाह करती हैं, न उनको अपने कुल और शुद्धता की चिन्ता रहती है, लज्जा और प्रतिष्ठा के लिये उनके अन्दर कोई संवेदना नहीं। कौन-सा ऐसा गुण है जिसका ऐसी मूर्खाओं के साथ सामंजस्य स्थापित किया जा सकता है?

## 84. The chaste women (3)

Regardless of their duty, of their birth and of propriety; insensible to shame, and respectability; what good quality is there compatible with the folly of frail women? The birth of such is the retribution for grievous sin.

८५—इन्द्रिय-सुख-वैराग्य

जो पुरुष स्त्रियों के सौन्दर्य की कभी प्रशंसा नहीं करते, वार्तालाप में स्त्रियों का नाम तक नहीं लेते, प्रेम की दृष्टि से उनका कभी अवलोकन नहीं करते, न उनके द्वारा गाये हुए मधुर संगीत की होली सुनते हैं और सदाचार के विरुद्ध कुछ नहीं करते, वे ही सफलतापूर्वक इन्द्रियों पर विजय प्राप्त कर सकते हैं।

**85. Renunciation—subduing the senses**

They, who admire not female beauty; who dwell not in conversation on their names; who excite not the eye and heart with licentious gazes; who indulge not the ear in music and song, and commend not what is contrary to decency, are the men who wage successful war with the unrestrained sensual organs.

८६—भोजन-वैराग्य

वे मनुष्य जिन्होंने अपने-आपको जन्म के दोषों से मुक्त कर लिया है और जिनमें दूसरे लोग डूबे हुए हैं, अपनी तपश्चर्या के प्रभाव से अधिक भोजन करने में गृद्धता कभी न दिखलावेंगे। क्योंकि वे जानते हैं कि निद्रा और वैषयिक इच्छा स्वादु-गरिष्ठ व्यंजन खाने से बढ़ती है। अतः उन्मत्त पुरुष की तरह वे कभी अधिक भोजन नहीं करते।

**86. Renunciation-Food**

They, who, deeming indulgence in the sweets of sleep and the enjoyment of the charms of women of unsullied beauty, to be

encouraged by indulgence in the sweets of feasting, take their food abstemiously as an idiot, are possessed of a strength which none may prevail against.

८७—शरीर-वैराग्य

तपस्वी लोग, जो सदा दयालु और कृपाशील रहते हैं, यह देखकर कि उनके शरीर कमजोर और सूख गये हैं, कभी नहीं घबरायेंगे। क्या वे जिन्हें स्वर्गीय भवन में प्रवेश करना है जिसको उन्होंने अपनी बुद्धि से बनाया है, इस दुर्गन्धि-युक्त सड़े मांस से निर्मित मिट्टी के समान शरीर की रक्षा करने का प्रयत्न करेंगे ?

**87. Renunciation—Bodily tenement.**

Holy men, though of tender and benevolent disposition, do not turn back, though their bones show through the skin: should they who possess a heavenly mansion, which they have built for themselves by wisdom, seek to preserve a false tabernacle of rankly decaying flesh ?

८८—विषय-वैराग्य

वे मनुष्य जो इन्द्रिय सुखों को तुच्छ समझकर भी उनमें डूबे रहते हैं और इनके निमित्त अन्य सुखों का भी परित्याग कर देते हैं। क्या वे मनुष्य जिन्होंने स्वर्गीय आनन्द के समुद्र में गोते लगाये हैं, पार्थिव सुखों के नारकीय गढ़े में जाकर गिरेंगे ?

८८—स्त्री-भोग-वैराग्य

## 88. Renunciation—Sensual pleasure

Small as is sensual pleasure, its votaries renounce all other enjoyments; shall they who bathe in the great sea of heavenly delight, sink in the mire of earthly indulgence?

८९—स्त्री-भोग-वैराग्य

जिन्होंने संसार का परित्याग कर दिया है उनका चरित्र कैसा भी क्यों न हो यदि वे केवल पवित्र स्वभाव में स्थिर रहते हैं तो उनके शत्रु भी हाथ उठाकर उनका सन्मान करेंगे। चाहे वे अन्य गुणों में कितने ही बड़े चढ़े क्यों न हों, यदि वे इस गुण की रक्षा नहीं करते हैं तो दुराचारी भी उनकी निन्दा किये हुए विना न रहेंगे।

## 89. Renunciation—Sexual desire

Whatever be the conduct of those, who profess to have renounced the world, if they be only chaste, even their enemies will raise to them their hands in adoration. If however distinguished in other respects, they guard not this virtue , even the profligate will not pass them over uncensured.

९०—समयव्यय-त्याग

कुछ मनुष्य ऐसे हैं जो शीघ्रतापूर्वक अनेक कार्य करते हुए, मरुस्थल को सींचने के समान, दिन रात व्यतीत करते हैं। किन्तु यदि किसी प्रकार उनको सन्मार्ग पर लगा दिया जाय तो वे एकदम आश्चर्य में पड़कर घबरा जायँगे। ऐसे मनुष्य कैसे उन्नति कर सकते हैं?

## 90. Renunciation—doing vain things

There are some, who, doing various things with bustling haste, will spend day and night in watering the wilderness ; but if by any means, one turn them into the good way, they will be immediately startled with alarm. How shall such prosper ?

### ९१—तपोवैराग्य

लापरवाही से आलस्य में सोकर दिन बिताना और यह कहना कि अभी तो हम अल्पवयस्क हैं, वृद्धावस्था में भक्ति के कार्य कर लेंगे—उनका यह कहना ठीक हो सकता है यदि व अपनी उम्रकी पूर्ण स्थिति को जान लें। किन्तु जो ऐसा नहीं कर सकते हैं उन्हें अपनी धार्मिक क्रियाओं के करने में कभी आलस्य नहीं दिखाना चाहिये।

## 91. Renunciation—Performing austerities

To sleep away our days in careless indolence, saying 'we are young, and may perform the duties of devotion in old age,' might be right if we could see the limit of our lives : but those, who could do so, would not relax in the performance of religious duties.

### ९२—विधि

यद्यपि मनुष्य अच्छे काम करना आरम्भ करता है किन्तु दुदव उसकी उन्नति से डाह करता हुआ उसको बुरे मार्ग पर ले जाता है, जैसे डाकू अर्धरात्रि के समय मनुष्यों को राजमाग से अलग ले जाकर भयंकर पगडंडियों में गुमराह कर देते ह।

## 92. Renunciation- The ways of destiny

Though a man begin to do good, his evil destiny without suffering it, will turn into evil; as those who live by plundering on the highway, lead astray the traveller in the dark night.

### ९३—अन्तवराग्य

जिन मनुष्यों ने भक्ति का चोगा पहन रक्खा है और वाह्य रूप से संसार को त्याग दिया है, उनका यह चोगा एक साधारण वस्त्र से भिन्नता रखता है जो कम से कम स्पर्शन इन्द्रिय की रक्षा तो करता है यद्यपि अन्य इन्द्रियों की रक्षा नहीं करता, किन्तु दूसरा इतनी भी रक्षा नहीं करता।

## 93. Renunciation—Internal renunciation

The cloak of devotion worn by those, who have renounced the world externally, is somewhat different from a garment: for, a garment though it guards not the other organs of senses, yet guards the body; the other guards not even this.

### ९४—निव्याजता

अरे कपट करनेवाले मूर्ख मनुष्यो! यह समझकर फूल न समाओ कि तुम सब मनुष्यों को धोखा देने में सफल हो गये हो। बुद्धिमानी इसी में है कि तुम इस विचार पर डर से काँपो कि हमारे ऊपर कोई ईश्वरीय शक्ति है जो सर्वदा, जब तुम इस प्रकार के धोखे के काम करते हो, देखती रहती है।

### 94. Renunciation—Not practising deceit

Ye fools, who live in the practice of deceit, exult not in the thought that you have succeeded in deceiving all? That is true wisdom, which will tremble at the awful thought, that there is one everywhere present, who will behold all deceit.

### ९५—सन्यासापवाद

छिप कर पाप करने की अकीर्ति चारों तरफ इस प्रकार फैल जायगी मानो परमात्मा स्वयं नगाड़ा बजाकर उसकी घोषणा कर रहा हो। सड़े हुए मांस की तीव्र दुर्गन्धि, चाहे उसे ढक कर ही क्यों न रक्खा जाय, दूरवर्ती मनुष्यों की इन्द्रियों में अवश्य ही प्रवेश कर जायगी।

### 95. Renunciation—fearing the infamy of evil

The infamy of evil done in secret, will spread abroad as though God had proclaimed it to the beat of drum. Though the rank stench of putrid flesh be concealed and covered up, it will escape to penetrate the senses of far distant persons.

### ९६—कर्तव्य-परायणता

यदि निर्बल मनुष्य का पतन हो तो वह किसी उपाय से अपनी रक्षा कर सकता है किन्तु सबल मनुष्य अपनी किसी प्रकार रक्षा नहीं कर सकता। एक छोटी वस्तु यदि अपने स्थान से गिरा दी जाय तो इतना जोर से शब्द नहीं करती जितना कोई भारी वस्तु करती ह।

## 96. Renunciation—being steadfast

The weak, though they fall, will by some means survive; but the powerful survive not by any means; light things do not fall from their place with a loud crash; but if they should fall, they would be saved, not so the others.

### ९७—स्वधर्मावलम्बन

बड़े मनुष्यों के चरित्र की, चाहे वह निद्य ही क्यों न हो, उतनी निन्दा नहीं करनी चाहिये जितनी कि अन्य पुरुषों के चरित्र की। क्या उन मनुष्यों के चरित्र की, जो गो-मांस खाकर अपने शरीर को पुष्ट करते हैं, तुलना उन मनुष्यों से हो सकती है जो अग्नि देवता को प्रसन्न करने के लिये गो का हवन कर देते हैं और उससे स्वर्ग-प्राप्ति की अभिलाषा करते हैं।

## 97. Renunciation—of knowing no bounds

The conduct of the exhalted is not to be reprehended like that of others, although it may not appear praiseworthy. For, are those who after sacrificing a cow, and cherishing the sacred fire, behold the ways of heaven, to be likened to those who eat flesh to pamper their bodies?

### ९८- -निष्कामावस्था

तपस्वी लोग, जिनके हाथ में हमारे हृदय है और उसी तरह उनके हृदय, भगवान् शिव के हाथ में है, वे सब प्रकार के

स्वभाव वाले मनुष्यों को शिक्षा देते हैं जिससे कि उनकी शिक्षाओं की सामंजस्यता स्त्रोताओं के ग्रहण करने के साथ सम्यक् प्रकार से हो जाय। तथापि ये लोग, उस परमात्मा की तरह जो सब प्रकार के सम्बन्धों से परे हैं, अपने आप को अन्य पुरुषों के प्रेम के बन्धनों में कभी नहीं बँधने देते।

## 98. Renunciation—Being detached in attachment

Our spiritual preceptors, who adapt themselves to the disposition of each, whatever it be, and give to every one suitable counsel, will stand beyond all others, as their Lord is everywhere present.

## ९९—इन्द्रिय-विजय से ज्ञान-प्राप्ति

जिन मनुष्यों ने सत्य की प्राप्ति कर ली है, वे अपनी इन्द्रियों को कदापि असत्य वस्तुओं के ग्रहण में नहीं लगने देते। वे सर्वदा सत्य प्राप्ति को अपने जीवन का ध्येय बनाते हुए अपनी इन्द्रियों की रक्षा करते रहते हैं? वे इन्द्रियों के दमन को चौखट बना कर, पाप के भय को द्वार बनाकर तथा धैर्य को चटखनी बनाकर सदा अपनी रक्षा करते हैं।

## 99. Renunciation—attaining wisdom

They who know the truth indulge not their senses in their pursuit of lies, and have in view the acquisition of true knowledge; will join to the door-post of caution, the long door of shame of sin, and will secure it with the bolt of steadfastness.

१००—ज्ञानानन्द

जैसे प्रथमोत्पन्न शिशु को धर्मशीला पत्नी अपने पति को अर्पित करती है जो ज्ञान के समुद्र को पार कर उसके किनारे पर पहुँच गया है और वह उससे आनन्द को प्राप्त होता है, उसी प्रकार का आनन्द उन मनुष्यों को प्राप्त होता है जिन्होंने संसार को त्याग कर सत्य के दर्शन किये हैं। इसके अतिरिक्त और सब, पाप और दुःख है।

## 100. The Bliss of knowledge

As the first born son presented by a virtuous wife, to a husband, who has attained the shore of the sea of knowledge, is the bliss which appears in the contemplation of truth to those who have entirely renounced the world : compared to which, all that is past is but pain.

१०१—धर्ममार्गारोहण

वे लोग, जिन्होंने अध्ययन कर ज्ञान प्राप्त किया है, आत्म-संयम का अभ्यास किया है, पाप का परित्याग किया है और पुण्य का आलिंगन कियां है, उन्होंने अवश्य ही जो कुछ प्राप्त किया है उससे अपनी इच्छाओं की पूर्ति की है और इस प्रकार अपने ध्येय पर स्थिर रहकर कर्म करने की आवश्यकता को पार किया है। ऐसे मनुष्य अपने विचारों को एक ही ध्येय के चिन्तन में लगाते हैं और अनन्त सुख के मार्ग पर चलते हैं।

## 101. Treading the great path

They, who have studied and attained knowledge have exercised self-control; have rejected evil and embraced good ; have con-

tented their desires with what they have obtained; and thus by laying hold on their object, have superceded the necessity of works; and employ their thoughts in the contemplation of the one object only, walk in the endless path of happiness.

१०२—आत्म-दर्शन

कुछ ऐसे मनुष्य हैं जो संसार की दृष्टि में सोते हुए से प्रतीत होते हैं किन्तु सत्य प्राप्ति के प्रयत्न में सतत जागरूक रहते हैं। वे उद्घटित धर्मानुसार वस्तुओं पर विचार करते हैं किन्तु अपने ही ध्यान से सत्य का दर्शन करते हैं। ये मनुष्य यथार्थ में वस्तुओं का साक्षात् दर्शन करते हैं और जब वे अपनी इस बाहरी नींद के अन्दर स्वप्न देखते हैं तब उन्हें वास्तव में सत्य के दर्शन होते हैं।

**102. The spiritual vision.**

The vision of those, who having measured without doubt and error, and ascertained all things by reason, sleep to external things that the eye of true knowledge may be awake, which looks within themselves, and substitutes spiritual, for material objects, is the final and perfect attainment.

———:o:———

Endowments established for Tamil culture, Saiva Siddhantam, Thevara Thirumurais, Music, Feeding and public benefits by His Holiness Kasivasi Arulnandi Thambiran Swamigal Aver-gal, Kasimutt, Tirupanandal.

| Serial No. | Description | Amount Rs. |
|---|---|---|
| 1 | Sivagnana Siddhiar Lectureship in the Annamalai Unitversity. ... ... | 15,000 |
| 2 | Endowment for middle School at Kottaiyur near Kumbakonam ... | 11,500 |
| 3 | His Highness the Maharaja of Travancore Thevaram prize ... ... | 5,000 |
| 4 | Cheraman Perumal—Thevaram prize ... | 5,000 |
| 5 | The Three Great Saints Thevaram prize at Seekazhi, Tiruvarur, Tiruvadi and Tirupanandal. ... ... | 10,000 |
| 6 | Endowment to the Banaras Hindu University for "Kasivasi Kumaraguruparaswamigal Saiva Siddhanta chair" ... | 60,000 |
| 7 | Sri Adi Kumaragurupara Swamigal memorial Saiva Siddhanta scholarship in the Annamalai University ... | 30,000 |
| 8 | Endowment to Sri Kasivasi Swaminatha Swamigal Sen Tamil Kalloori at Tirupanandal ... ... ... | 1,50,000 |
| 9 | Isai Tamil Endowment ... ... | 1,00,000 |
| 10 | Endowment for Veterinary dispensary at Tirupanandal and Dr. Swaminathaiyar scholarship at Govt. College, Kumbakonam ... ... ... | 20,000 |

| Serial No. | Description | Amount Rs. |
|---|---|---|
| 11 | Sri Kumaraguruparaswamigal feeding charity at Banaras ... ... | 10,000 |
| 12 | Do. at Rameshwaram ... | 10.000 |
| 13 | Feeding charity at Tirunallar on the Avani moolam day. ... ... | 3,000 |
| 14 | Sri Kumaraguruparaswamigal feeding charity at Banaras in the month of Margali. ... ... | 17,000 |
| 15 | Endowment for feeding the students of Sen Tamil Kalloori at Tirupanandal ... | 1,00,000 |
| 16 | Medical dispensary at Tirupanandal (Income 44 acres 22 cents worth Rs.) ... | 66,000 |
| 17 | Kedhar Ghat on the banks of river Manniar at Tirupanandal ... | 2,900 |
| 18 | Harishchandra Ghat on do. ... | 3,000 |
| 19 | Clock Tower at Kumbakonam........... | 25.000 |
| 20 | Donation to the Tuberculosis Sanatorium at Tanjore ... ... ... | 21,000 |
| 21 | Sri Kumaraguruparaswamigal feeding charity at Srivaikuntam. ... | 9,000 |
| 22 | His Highness the Maharajah of Mysore Thevaram prize ... ... | 5,000 |
| 23 | Sri Guru Gnanasambandar Thevaram prize at Mayuram. ... ... | 5,000 |
| 24 | Sri Rajaji Saiva Siddhanta Scholarship Endowment Vivekananda College, Madras. ... ... ... | 10,000 |
| 25 | Sri Radhakrishnan Saiva Siddhanta Scholarship-Endowment to Banaras Hindu University. ... ... | 20,000 |
| 26 | Thevaram prize at Srivaikuntam ... | 5,000 |
| 27 | Madura Tirumalai Naick Memorial-Tirumurari Endowment. ... ... | 10,000 |

| Serial No. | Description | Amount Rs. |
|---|---|---|
| 28 | Sri Senthil Andavan feeding charity-stipends for girl students at Srivaikuntam, Tiruchendur and Tirunelvely. | 1,00,000 |
| 29 | Mahatma Gandhi memorial feeding charity at Banaras. ... ... | 5,000 |
| 30 | Sri Senthil Andavan feeding charity-stipends for girl students at Banaras, Madura and Kumbakonam. ... | 1,50,000 |
| 31 | Dr. Swaminathaiyar Memorial Tirukkural prize at Madras. ... ... | 3,500 |
| 32 | Mahatma Gandhi Memorial cow prize at Kumbakonam. ... ... | 1,000 |
| 33 | Mahatma Gandhi Memorial-stipends to Harijan students at Ariyanayakipuram. ... ... ... | 3,000 |
| 34 | Daily Maheswara pooja to Sri Adi Kumaragurupara Swamigal at Srivaikuntam. ... ... ... | 10,000 |
| 35 | Silver "Kavacham" to Arunajatewara swamy at Tirupanandal. ... | 4,000 |
| 36 | Gandhiji Memorial library endowment at Vishnupuram High School. ... | 1,000 |
| 37 | Sri Rajaji Abirami Anthathi Endowment at Kumbakonam. ... ... | 3,500 |
| 38 | Sri Ariyananayaka Mudaliar Memorial Abirami Anthathi Endowment at Tirunelvely. ... ... ... | 3,500 |
| 39 | Appothi Nayanar memorial water shed charity at Tirupanandal. ... | 3,500 |
| 40 | Sri Kumaragurupara Swamigal memorial Library at Srivaikuntam. ... | 3,500 |
| 41 | Feeding charity to the High School students at Chidambaram. ... ... | 35,000 |
| 42 | Feeding charity on Margali Tiruvathirai and Ani Uttiram days at Chidambaram. ... ... | 12,000 |

| Serial No. | Description | Amount Rs. |
|---|---|---|
| 43 | Feeding charity on Newmoon days in the months of 'Adi' and 'Thai' at Rameswaram. ... ... ... | 3,500 |
| 44 | Sri Kumaragurupara Swamigal memorial Library building at Srivaikuntam. | 17,825 |
| 45 | Punjab Refugees Relief Fund ... | 5,000 |
| 46 | Pandit Jwawaharlal Nehru Library at Ariyanayakipuram. ... ... | 3,500 |
| 47 | Poor feeding charity at Kedareswarar temple at Banaras. ... ... | 5,000 |
| 48 | Thevaram prize at Srivilliputtur ... | 3,500 |
| 49 | Installation of electric lights in Arunajatesvarar temple at Tirupanandal. ... | 7,500 |
| 50 | The Three Great Saints Thevaram prize at Conjeevaram. ... ... | 5,000 |
| 51 | Cheraman Perumal memorial-feeding charity at Thiruvanjaikalam. ... | 7,000 |
| 52 | (No. 28.) Sri Senthilandavan feeding charity at Srivaikuntam, Endowment for the first year. ... ... | 13,500 |
| 53 | (No. 30) Sri Senthilandavan feeding charity at Banaras Hindu University Endowment for the first two years ... | 14,000 |
| 54 | (No. 28) Sri Senthilandavan feeding charity at Tiruchendur, Endowment for the first year. ... ... | 5,000 |
| 55 | Sri Kumaragurupara Swamigal memorial Library fund (House and lands) at Srivaikuntam. ... ... | 15,000 |
| 56 | Sri Malaviyaji memorial-Saiva Siddhanta lecturers in the Universities of Calcutta, Delhi, Lucknow, Agra, Aligarh etc. ... ... ... | 5,000 |
| 57 | Sri Senthilandawan feeding charity at Chidambaram, Madura, and Tiruchendur. ... ... ... | 60,000 |

| Serial No. | Description | Amount Rs. |
|---|---|---|
| 58 | Construction of "Somesar Ghat" on the banks of the river "manniar" at Tirupanandal. ... ... ... | 1,500 |
| 59 | Endowment for girls' High School at Srivaikuntam. ... | 45,000 |
| 60 | "Banaras Pilgrimage Fund" for 'Thevaram' students at Srivaikuntam. ... | 5,000 |
| 61 | Sri Kumaragurupara Swamigal Memorial Tamil prize at Sen Tamil Kallori, Tirupanandal. ... ... ... | 5,000 |
| 62 | Additional amount Endowed to the Banaras Hindu University for Saiva Siddhanta Chair. ... ... | 16,000 |
| 63 | (30th) at Madura First Year Senthilandavan feeding charity Auxiliary capital. ... ... | 7,000 |
| 64 | Feeding charity to the Kumaragurupara Girls' High School, Students Srivaikuntam cost of purchasing wet lands | 7,500 |
| 65 | (28th) Senthilandavan feeding charity at Tinnevelly 1st Year Auxiliary capital. | 5,000 |
| 66 | (30th) Senthilandavan Feeding Charity at Kumbakonam 1st Year Auxiliary capital. ... ... ... | 7,000 |
| 67 | Endowment to the Kumaraguruparar Boys' High Schools Sri Vaikuntam. ... | 10,000 |
| 68 | Endowment to the Kumarugurpara Swamigal Mutt at Srivaikuntam to purchase a printing press. ... ... | 7,000 |
| 69 | Sri Kasi Mutt Scholarship Endowment to the Girls High School Srivaikuntam. | 10,000 |

| Serial No. | Description | Amount Rs. |
|---|---|---|
| 70 | Gift for Purchasing a Playground for Kumaragurupara Swamigal Boys' High School, Srivaikuntam. ... ... | 3,000 |
| 71 | Bharat Sovereign Republic Rememberance-Sri Kumaragurupara Swamigal feeding charity at Banaras ... ... | 10,000 |
| 72 | Sri Adi Kumaragurupara Swamigal Students' feeding Charity at Srivaikuntam. | 1,50,000 |